# जपानचें आत्मशोधन व भारताचा अहंभाव.

[ खालील मजकूर आम्ही एका जपानी नियतकालिकावरून तयार केला आहे. त्याचें नांव "Our Aspirations." तें टोकियोंत प्रसिद्ध होतें. एकाकाळीं असलेलें सैन्यबळी व युद्धपिपासू जपान राष्ट्र ॲटमबाँबच्या युगांत किती कनवाळू मनाचें व पश्चात्तापदग्ध झालें आहे व त्यायोगानें "आत्मशोघना" च्या वाटेवर तें किती झपाट्यानें जात आहे, हें दिसून येतें. उलट भारतीयांची वृत्ति अजून न्यायप्रधान व अहंभावात्मक आहे, हें चित्र पहावयास मिळतें. उताऱ्याचें भाषान्तर केलें नसून त्यावर आधारलेला मजकूर खालीं दिला आहे. **संपादक** ]

"१० ऑगष्टच्या 'बुक्यो टाइम्स' मध्यें रेव्हरेंड **रिरि नाकायामा** म्हणतात कीं, जपानांतील बुद्धधर्मीय मंडळानें सुकीजी होंगवांनजी हें बौद्ध मंदिर ६ तारखेस भाड्यानें घेतलें. त्याचा उद्देश १३ वर्षांपूर्वी ॲटमबाँबला हिरोशिमांत जे बळी पडले त्यांच्या आत्म्याला शांती मिळण्यासाठी तेथें प्रार्थना चालविण्यांत यावी. तेथें हिरोशिमा आणि नागासाकी यांतील विद्यमान संस्थेंतील प्रतिनिधींना बोलावण्यांत आलें होतें. त्यावेळीं रेव्हरंड ओटा यांनीं गंभीर प्रार्थना चालविली. हिरोशिमा येथें बसविलेल्या स्मारक स्तंभाखालीं जो शिलालेख खोदला आहे तो असा आहे, **"मेहरबानी करून चिरशांतींत निद्रा घ्या. आम्ही पुन्हां अशी चूक करणार नाहीं !"** जपानी लोकांनीं ॲटम बाँबला बळी पडलेल्या आत्म्यांजवळ क्षमेची याचना केली आहे. कारण जपानच्या युद्ध चढाईच्या वृत्तीचा पश्चात्ताप होऊन आपणच ॲटम बाँब शहरावर पडण्यास कारणीभूत झालों, ही व्यञ्जना या शिलालेखांत स्पष्ट केली आहे.

भारतांतील परमशुद्ध दानतांचे एक न्यायाधीश डॉ. पाल, हे युद्धानंतर जें न्यायमंडळ अपराध्यांची चौकशी करण्यास नेमलें होतें, त्यावर काम करीत होते. दुसऱ्या खेपेला (इ. स. १९५३) ते जपानला गेले होते. त्यावेळीं त्यांनीं हिरोशिमा येथें असलेला शिलालेख वाचला व तो वाचून **त्यांना फार राग आला !** ते म्हणाले, "आम्ही पुन्हां अशी चूक करणार नाहीं," ही शपथ खरें म्हटलें, तर अमेरिकेनें घ्यावयास हवी (जपानी लोकांनीं नव्हे); जपानी लोकांनीं अशी प्रतिज्ञा करणें म्हणजे **जपानी लोकांच्या हें भित्रेपणाचे** वाक्य आहे." इ. स. १९४९ च्या वर्षाच्या शेवटीं डॉ. पॉल यांचें कलकत्ता येथील वसतिस्थानीं मी दोनदां गेलो. त्यावेळीं "जपानांतील बौद्धधर्मीयांनीं जपानांत पश्चात्ताप दर्शविण्याचें जें आंदोलन सुरूं केलें आहे त्याविषयीं त्यांच्याशीं चर्चा केली. पण चर्चा करून त्यांची रजा घेणें भाग पडलें. या बाबतींत त्यांच्याशीं ऐक्यमत होणें दुरापास्त होतें. त्यांचा दृष्टिकोन एका वकिलाचा असल्यामुळें त्यावर त्यांची विचारसरणी आधारलेली होती; पण माझी विचारसरणी धार्मिक दृष्टिकोणावर आधारलेली होती. अर्थात् हांजी हांजी करणारे गुलाम असतां कामा नये किंवा भागुबाईहि असतां कामा नये, हें मान्य करूनहि दुसऱ्या पक्षानें काय केलें त्याचा विचार त्याच पक्षावर सोपविणें; स्वतःवरच चिंतन करणें व त्यायोगानें आपलें स्वतःचे पाप नाहींसें करण्याचा प्रयत्न करणें, हेंच इष्ट आहे. तसेंच जगांतील निरनिराळ्या राष्ट्रांमध्ये जें कलहाचें मूळ रुजलें आहे तें संपूर्णतया नाहींसें करावयाचें असेल तर **पश्चात्तापवृत्ति** हीच एक चोदनाशक्ति (Motive Power) आहे. माझी अशी इच्छा आहे कीं, स्मारक स्तंभाच्या खालीं जे शब्द कोरलेले आहेत, ते जपानी जनतेच्या हृदयांत चिरंतन राहतील."

रेव्हरेंड नाकायामा यांनीं वर जो निष्कर्ष काढला आहे तो सर्व विचारी तत्त्वज्ञांना पटणारा आहे. दुसऱ्यावर दोषाचें खापर फोडण्याची वृत्ति हा जरी त्या दुसऱ्या माणसाचा दोष दाखविण्याचा एक मार्ग असला, तरी आत्मनिर्भर्त्सना, आत्मपरीक्षण, आत्मविनय, आत्मसुधारणा हाच शेवटीं खरा मार्ग म्हणून राहील; राष्ट्रांत, मित्रामित्रांत, समाजांत किंवा जगांत शान्तीचें वातावरण निर्माण करणें व अशा रीतीनें शत्रुत्वाची वृत्ति नाहींशी करणें, हेंच कर्तव्य होय.

आमच्या भारतांत राजकारणाच्या रस्सीखेचीमुळें धर्मकारण हें हीन होत चाललें आहे. दुसऱ्याचा पाडाव कसा करीन व आपल्या कृत्याचें समर्थन कसें करतां येईल, याकडे आमचे राजकारणी पुरुष व लोकाग्रणी यांचें लक्ष लागलें आहे. तेव्हां भारतांतील एका वकिलाला "पश्चात्तापाचा हा मार्ग" भागुबाईपणाचा वाटावा यांत, आश्चर्य कसलें !

× × ×

---

# ★ धम्मपद के अप्पमाद वग्गो और चित्त वग्गो ★

लेखक—श्री रामलषण शुक्ल एम. ए. ★ ( डिसंबर १९५८ से अंक से आगे )

## २ अप्पमाद वग्गो

तथागत भगवान् गौतम बुद्ध ने अप्रमाद को बहुत बड़ा महत्व प्रदान किया है। अप्रमाद अमृतपद का साधक है। जो अप्रमाद में रत रह कर बुद्धों द्वारा उपदिष्ट मार्ग का अनुसरण करते हैं वेही कृत-पुराय हैं। प्रमाद मानवता का हनन करता है और मनुष्य के यश का अपचय करता है, किन्तु अप्रमाद मानवता की निःश्रेणी है और यशोऽभिवृद्धि का मार्ग प्रशस्त करता है। प्रज्ञा-सम्पन्न व्यक्ति अप्रमाद का उसी प्रकार रक्षण करता है जिस प्रकार धनिक अपने धन का; क्योंकि अप्रमाद की श्रेष्ठता का उसे सम्यक् बोध है। प्रमाद--विरहित मनुष्य अज्ञान जन्य मोह-माया से सर्वथा निर्मुक्त हो कर मोह-कलिल में फँसे हुए व्यक्तियों के बन्धन और प्रमाद को देखता है, किन्तु वह उनसे सन्तत दूर रहता है। अप्रमाद एक बहुत बड़ा रत्न है। यह समस्त बन्धनों को जला डालता है और परिनिर्वाण का मार्ग प्रशस्त कर देता है।

अप्रमाद में रत मनुष्य यदि मृत्यु को प्राप्त होता है, तो मर कर भी वह जीवित ही है, किन्तु प्रमादी जीवित रहने पर भी मृत तुल्य है :—

> अप्पमादो अमतपदं पमादो मच्चुनो पदं।
> अप्पमत्ता न मीयन्ति ये पमत्ता यथा मता॥

'अप्रमाद ( प्रमाद शून्यता ) अमृत-पद प्रदान करने वाला है और प्रमाद मृत्यु-पद की ओर ले जाता है। अप्रमादी ( प्रमाद-विरहित ) व्यक्ति का मृत्यु नहीं होती-मर कर भी वे जीवित हैं और जो प्रमादी हैं वे जीवन्मृत हैं।'

> एतं विसेसतो ञत्वा अप्पमादम्हि पण्डिता।
> अप्पमादे पमोदन्ति अरियानं गोचरे रता॥

'ज्ञानी-जन अप्रमाद के सम्बन्ध में इसे विशेष प्रकार से जानकर बुद्धों द्वारा बताये गये आचरण में रत होकर अप्रमाद में ही प्रमुदित रहते हैं।' इस अल्पकालिक जीवन में वही श्रेष्ठ है जो मरणोपरान्त भी चिरस्थायी बना रहे। अप्रमाद ऐसे चिरस्थायी गुण को प्रदान करता है।

> ते झायिनो साततिका निच्चं दल्ह-परक्कमा।
> फुसन्ति धीरा निब्बानं योगक्खेमं अनुत्तरं॥

वे 'सतत ध्यान करने वाले, नित्य दृढ़ पराक्रमी धीर पुरुष, अनुत्तर योग-क्षेम निर्वाण को प्राप्त करते हैं।'

जो मनुष्य पापाचार से दूर रहकर संयम के साथ कर्म करने में प्रवृत्त होता है, उसका यश निरन्तर बढ़ता ही रहता है।

> उट्ठानवतो सतिमतो सुचिकम्मस्स निसम्मकारिनो।
> संयतस्स च धम्मजीविनो अप्पमत्तस्स यसोभिवड्ढति॥

'जो मनुष्य उद्योगशील है, सज्ञान है, पवित्र कर्म करने वाला है तथा सोच समझकर काम करने वाला है और संयत है, धर्मानुसार जीवन व्यतीत करने वाला है और प्रमाद-विरहित है, उसके यश की अभिवृद्धि होती है।'

उद्योग शील मनुष्य के लिये इस संसार में कोई भी वस्तु दुर्लभ नहीं है। उसे लोकोत्तर धर्म एवं लोकोत्तर आनन्द की अवाप्ति होती है। मनुष्य को अपने जीवन में ऐसे आदर्श का निर्माण करना चाहिये जिसे महा-प्रलय भी डुबा न सके।

> उट्ठानेनप्पमादेन संयमेन दमेन च।
> दीपं कयिराथ मेधावी यं ओघो नाभिकीरति॥

'मेधावी पुरुष को उद्योग से, अप्रमाद से, संयम से और दम से ऐसे द्वीप का निर्माण करना चाहिए, जिसे बाढ़ भी डुबा न सके।' यदि मनुष्य उद्योग करके अप्रमाद, संयम तथा इन्द्रिय दमन की ओर प्रवृत्त होता है तो निश्चयमेव उसकी ये सारी क्रियायें उसकी काया के लिये द्वीप का--सा काम करेंगी और किसी भी विषम परिस्थिति में उसका पतन असम्भाव्य है।

प्रमाद से दूर न रहनेवाला व्यक्ति किसी भी सांसारिक झोंके से व्यथमान हो जाता है, किन्तु जो प्रमाद-विरहित हो जीवन यापित करता है, उसकी स्थिति समस्त सांसारिक विकारों से अतीत होती है :—

> पमादमनुयुञ्जन्ति बाला दुम्मेधिनो जना।
> अप्पमादञ्च मेधावी धनं सेट्ठं'व रक्खति॥

'दूषित बुद्धि वाले मूर्ख मनुष्य प्रमाद में प्रवृत्त होते हैं, किन्तु मेधावी जन-अप्रमाद की उसी प्रकार रक्षा करते हैं जिस प्रकार एक सेठ अपने उत्तम धन का रक्षण करता है।'

> मा पमादमनुयुञ्जेथ मा कामरतिसन्थवं।
> अप्पमत्तो हि झायन्तो पप्पोति विपुलं सुखं॥

'प्रमाद में प्रवृत्त मत हो, कामरति में लिप्त मत हो। अप्रमादी मनुष्य ध्यान करता हुआ विपुल सुख को प्राप्त होता है।'

प्रमाद शून्य मनुष्य पापकर्मों से सर्वथा निर्लिप्त होकर पाप कर्म में लिप्त मनुष्यों को देखता है, किन्तु पापकर्मों से वह इतना दूर है कि पाप कर्म उसका स्पर्श भी नहीं कर सकते।

> पमादं अप्पमादेन यदा नुदति पण्डितो।
> पञ्ञापासादमारुय्ह असोको सोकिनिं पजं।
> पब्बतट्ठो'व भूमट्ठे धीरो बाले अवेक्खति॥

'जब पण्डित प्रमाद को अप्रमाद से दूरीभूत कर देता है तब वह शोक रहित धीर पुरुष प्रज्ञा रूपी प्रासाद पर आरोहण कर शोकाकुल अज्ञानी प्रजा ( व्यक्तियों ) को उस प्रकार देखता है जिस प्रकार पर्वत पर खड़ा कोई व्यक्ति भूमिस्थ वस्तु को देखता है।'

प्रमाद रहित बुद्धिमान । व्यक्ति, प्रत्यूहों को दूर कर सतत अपने पथ पर बढ़ता रहता है:—

अप्पमत्तो पमत्तेसु सुत्तेसु बहु जागरो ।
अबलस्सं' व सीघस्सो हित्वा याति सुमेधसो ॥

'प्रमाद में लीन व्यक्तियों में अप्रमादी, अज्ञान रूपी निद्रा में सुप्त जनों में जागरणशील बहुज्ञ बुद्धिमान उसी प्रकार आगे बढ जाते हैं जिस प्रकार निर्बल घोडे से शीघ्र गामी घोडा आगे बढ जाता है ।'

अप्पमादेन मघवा देवानं सेट्ठतं गतो ।
अप्पमादं पसंसन्ति पमादो गरहितो सदा ॥

'अप्रमाद से इन्द्र देवताओं में श्रेष्ठता को प्राप्त हुआ। अप्रमाद की सभी जन-प्रशंसा करते हैं और प्रमाद सर्वदा गर्हित ( घृणित ) है । प्रमाद रहित सभी प्रकार से निर्बन्ध और मुक्त है ।

अप्पमादरतो भिक्खु पमादे भयदस्सि वा ।
संयोजनं अणुं थूलं डहं अग्गी'व गच्छति ॥

'जो भिक्षु अप्रमाद में लीन है वा प्रमाद से भयभीत रहने वाला है । वह सूक्ष्म एवं स्थूल बन्धनों को अग्नि के समान जलाता हुआ आगे चला जाता है ।'

जो प्रमाद-विरहित रहता है वह निर्वाण-पथ के सन्निकट है :—

अप्पमादरतो भिक्खु पमादे भयदस्सि वा ।
अभब्बो परिहनाय निब्बानस्सेव सन्तिके ॥

'जो भिक्षु अप्रमाद में लीन है वा प्रमाद से भयभीत रहने वाला है, वह पतन से दूर है और निर्वाण के पूर्णतया समीप है ।'

अप्रमाद का आचरण वस्तुतः बहुत ही महत्त्वपूर्ण है । प्रमाद-विरहित मनुष्य के लिये कोई भी वस्तु अप्राप्य नहीं है ।

## ३ चित्तवग्गो

मनुष्य का चित्त बहुत ही चंचल है। वह उसे किसी भी दिशा में उद्भ्रान्त बना सकता है। केवल इतना ही कहना अलम् नहीं, प्रत्युत यह भी सुनिश्चित है कि यह चित्त दृढ एवं प्रमथन करने वाला है। यह क्षण क्षण में एक विचार से दूसरे विचार की ओर भ्रमण करता रहता है। जो मनुष्य इसके वशीभूत होकर कार्य करता है, वह कभी भी सफल नहीं हो सकता। अस्तु, यह परम आवश्यक है कि चित्त का दमन किया जाय। जो व्यक्ति अपने चित्त को अपने वश में कर लेता है, उसका जीवन सुखमय हो जाता है, किन्तु जिसका चित्त वश में नहीं है, उसका सम्पूर्ण जीवन दुःखावह है। काम, राग, इच्छा, द्वेष आदि समग्र विकारों से वही दूर रह सकता है जिसका चित्त संयमित है। प्रत्येक व्यक्ति को चाहिये कि वह अपने चित्त को सर्वदा सन्मार्ग में ही प्रवृत्त करे। इसी में उसका कल्याण है।

मनुष्य का चित्त चंचल, क्षणिक, दुर्निवार्य्य और दुर्रक्ष्य है। इस कारण इसे ऋजु बनाने में मनुष्य को अनेक व्यवधानों का सामना करना पड़ता है। बहुत बडी सावधानी से ही यह रक्षित किया जा सकता है।

फन्दनं चपलं चित्तं दुरक्खं दुन्निवारयं ।
उजुं करोति मेधावी उसुकारो'व तेजनं ॥

'यह चित्त क्षणिक, चपल, दुर्रक्ष्य एवं दुर्निवार्य्य है । मेधावी पुरुष उसे उसी प्रकार सीधा करता है जिस प्रकार वाणों को बनानेवाला वाण को । यद्यपि वाण में वक्रता रहती है, किन्तु तो भी वाण निर्माता उपयोग के निमित्त उसे सीधा बना लेता है ।

वारिजो'व थले खित्तो ओकमोकत-उब्भतो ।
परिफन्दतिदं चित्तं मारधेय्यं पहातवे ॥

'जिस प्रकार जलाशय से निकालकर स्थल पर फेंक दी गई मछली तडफडाती है, उसी प्रकार यह चित्त मार के बन्धन से छुटकारा प्राप्त करने के लिये तडफडता है । यद्यपि चित्त चंचल है तो भी वह बन्धन से मुक्त होना चाहता है ।

दुन्निग्गहस्स लहुनो यत्थकामनिपातिनो ।
चित्तस्स दमथो साधु चित्तं दन्तं सुखावहं ॥

'जिसका निग्रह कठिनाई से किया जा सके, जो बहुत ही हलके स्वभाव का है और जो यथाकाम ( अपनी इच्छा के अनुसार ) किसी ओर प्रवृत्त होने वाला है, ऐसे चित्त का दमन करना बहुत ही अच्छा है । दान्त चित्त सुखदायक होता है' । चित्त का दमन सर्वथा श्रेयस्कर होता है, क्योंकि चित्त समस्त उपाधियों का मूल है ।

सुदुद्दसं सुनिपुणं यत्थकामनिपातिनं ।
चित्तं रक्खेय्य मेधावी चित्तं गुत्तं सुखावहं ॥

'यह चित्त सुदुर्दर्श ( समझने में बहुत ही कठीन ) है, बहुत ही निपुण (सूक्ष्म) है और यथाकाम ( अपनी इच्छा के अनुसार ) किसी ओर प्रवृत्त होने वाला है । बुद्धिमान् पुरुष को ऐसे चित्त की रक्षा करनी चाहिये । रक्षित चित्त सुखदायक है' । चित्त क्षण-क्षण में नूतन धारा में प्रवाहित होता रहता है यदि इसे यथा समय अपने वश में कर लिया जाय तो निश्चयमेव यह चित्त सुख प्रदान करने वाला हो जाय और समस्त उद्भ्रान्तियाँ स्वतः तिरोहित हो जायँ । किन्तु चित्त का दमन प्रायः दुरूह है । शनैः शनैः और बुद्धिमत्तापूर्ण ढंग से ही इसका दमन किया जा सकता है ।

यह चित्त दूरगामी है निर्बन्ध है और यथाकाम विचरण करने वाला है । इसको संयमित कर लेना श्रेयस्कर तथा निर्वाण-प्रदायक है ।

दूरङ्गमं एकचरं असरीरं गुहासयं ।
ये चित्तं संयमेस्सन्ति मोक्खन्ति मारबन्धना ॥

'यह चित्त दूरगामी, अकेला विचरण करनेवाला, अशरीरी ( निराकार ) और गुहाशायी है । जो चित्त को संयमित कर लेते हैं वे काम के बन्धन से मुक्त हो जाते हैं' ।

चित्त स्थिर नहीं रहता । यह प्रतिपल भ्रमण करता रहता है । इसे वही व्यक्ति संयमित कर सकता है जो इसकी प्रत्येक गतिविधि को सम्यक् प्रकार से समझ सकता है और उसको नियन्त्रित करने के लिये सतत प्रयत्नशील है ।

अनवट्ठितचित्तस्स सद्धम्मं अविजानतो ।
परिप्लवपसादस्स पञ्ञा न परिपूरति ॥

'जिसका चित्त अस्थिर है, जो सद्धर्म को नहीं जानता, जिसका मनःप्रसाद परिप्लव ( चंचल ) है, उसकी प्रज्ञा पूर्ण नहीं होती'। अस्थैर्य चित्त में निर्मलता नहीं आने देता और निर्मलता के बिना उपराम ( शान्ति ) असम्भव है।

अनवस्सुतचित्तस्स अनन्वाहतचेतसो।
पुञ्ञपापनहीनस्स नत्थि जागरतो भयं॥

'जिसका चित्त राग-विहीन है, द्वेष रहित है और जो पुण्य-पाप-विहीन है, ऐसे जागृत पुरुष को भय नहीं हैं। जो चित्त राग-द्वेष-रहित है और जो पाप पुण्य-विरहित है, वह चित्त समस्त उपाधियों से दूर है।

काम का बन्धन बहुत ही प्रबल होता है। जबतक मनुष्य इस बन्धन से मुक्त नहीं होता, तबतक उसे शान्ति नहीं प्राप्त होती।

कुम्भूपमं कायमिमं विदित्वा
नगरूपमं चित्तमिदं ठपेत्वा।
योधेथ मारं पञ्ञावुधेन
जितं च रक्खे अनिवेसिनो सिया॥

इस शरीर को कुम्भ के समान अनित्य समझकर और इस चित्त को पर्वत के समान स्थिर और दृढ जानकर काम से प्रज्ञारूपी आयुध (अस्त्र) के सहारे युद्ध करना चाहिये! जीत लेने पर आसक्ति रहित होकर इसकी ( चित्त की ) रक्षा करनी चाहिये।

यह शरीर अनित्य तथा क्षणभंगुर है—

अचिरं वत'यं कायो पठविं अधिसेस्सति।
छुद्धो अपेतविञ्ञाणो निरत्थं'व कळिङ्गरं॥

'अहो! यह अनित्य तथा क्षुद्र ( तुच्छ ) शरीर चेतना-रहित होकर निरर्थक काष्ठ के समान पृथ्वी पर पड़ा रहेगा'। यह शरीर क्षण-भंगुर है। मृत्यु के पश्चात् इसका कोई अस्तित्व नहीं रह जाता और यह सर्वथा निरर्थक हो जाता है।

चित्त को सन्मार्ग पर ही प्रवृत्त करना चाहिये। यदि चित्त उत्तम और सच्चे मार्ग से भ्रमित हो जाता है तो उसका प्रभाव अहितकर ही होता है।

दिसो दिसं यं तं कयिरा वेरी वा पन वेरिनं।
मिच्छापणिहितं चित्तं पापियो नं ततो करे॥

'जितनी हानि द्वेषी द्वेषी की करता है अथवा वैरी वैरी की करता है उससे अधिक हानि मिथ्या पथ पर लगा हुआ चित्त करता है'।

सम्यक् मार्ग की ओर उन्मुख चित्त शान्तिदायक होता है:—

न तं माता पिता कयिरा अञ्ञे वापि च ञातका।
सम्मापणिहितं चित्तं सेय्यसो नं ततो करे॥

'जितनी भलाई माता-पिता या अन्य ज्ञाति-वर्ग ( भाई-बंधु ) नहीं कर सकते उससे अधिक भलाई सम्यक् मार्ग पर लगा हुआ चित्त कर सकता है'।

मनुष्य का यह प्रमुख कर्तव्य है कि वह अपने चित्त को सम्यक् मार्ग की ओर ही प्रवृत्त करे क्योंकि उसी में उसका सर्वोपरी कल्याण निहित है।

● ● ●

# ॥ कालिदास और मन्दहास ॥

लेखक-सर्व तंत्र स्वतंत्र विद्यामार्तण्ड प्रो. माधवाचार्य्य.

मन्दहास विश्वका अत्यन्त प्रसिद्ध पदार्थ है। यह आन्तरिक भावनाओं को व्यक्त करने के लिये प्रयुक्त होता है। मानवकी भावुकता इससे बंधी हुई रहती है। भावुक हृदयों के सरस अधरोंपर यह सदा नृत्य करता रहता है। इसका स्वरूप कविपरंपराके लक्षण ग्रन्थोंमें इस प्रकार बताया गया है।

"अव्यक्तदशनं किंचिद्-विकस्वरकपोलकम्।
यत्किंचित् कुंचितापाङ्गम्-ईषद्धसनमुच्यते ॥

इसमें कपोल खिल उठते हैं। भौंहोंपर कुछ कुछ सुकुड़न आजाती है पर दांत नहीं दीखते। यदि दीखते भी हैं तो बहुत ही कम।

यह संतोष एवं मानसिक प्रथम भाव को व्यक्त करने के लिये मुख पर आता है। फिर तो अन्य अस्थिर भावों के समान यह भी प्रकट और विलीन होता रहता है, इस कारण साहित्य रसिक इसे अनुभाव और संचारी दोनों भावों में गिना करते हैं।

सामान्यतः सभी प्रकार की नायिकाएँ, आन्तरिक अनुराग का परिचय इसी से दिया करती हैं। कुलांगना कुमारिका और अपरिचित स्त्रियां इसे प्रभूतलज्जा के साथ प्रयुक्त करती हैं। प्रगल्भा स्त्रियां नाम मात्र की लज्जा रख पाती हैं। परस्त्री और पण्यस्त्री इसका व्यवहार करते समय समुचित लाज नहीं रख पाती।

यह एक प्राकृतिक नियम है कि—स्नेह पात्र पर दृष्टि पडते ही स्मित आये विना कभी नहीं रहता। चाहें वह स्त्री हो या पुरुष।

किसी सहेली ने किसी मुग्धा को समझाया कि-उससे खिचकर रहा कर तो अनुरागिणी ने इस प्रकार उत्तर दिया है।

'सतर भौंह रूखे बचन, करत कठिन मन नीठि।
कहा करौं ह्वै जाति हरि, हेरि हंसौं हीं दीठि ॥'

हे प्रिय सखि! तुमारे उपदेश के अनुसार मैं भौंहों को टेठी, वचनों को सूखे और मन को कठोर तो किसी प्रकार कर लेती हूं परन्तु क्या करूं, कृष्ण को देख कर मेरी आखें हंसी नहीं रोक पातीं, अवश्य हंस जाती हैं।

'हौं कसुहे रिसहे करौं, ये निसिखे हंसि देत।'

मैं मेरे नेत्रों को कठिनता से कुछ बना पाती हूं। किन्तु उनके सामने आते ही मेरी सारी शिक्षा भूल जाते हैं। देखते ही हंस देते हैं।

वह भाव ही क्या जो देख कर प्रकट न हो। भाव अवश्य प्रकट होता है। अनुभाव समय पर होता और जाता है।

महाराज दुष्यन्त शकुन्तला के आन्तरिक स्नेह को मन्दहास से ही जान पाये थे। यदि शकुन्तला का मन्दहास इन्हें न मिला होता तो ये न समझते। मन्दहास से जो ये समझे उसे इन शब्दों में व्यक्त किया है।—

'अभिमुखे मयि संहृतमीक्षणम्।
हसितमन्यनिमित्तकृतोदयम् ॥
विनयवारितवृत्तिरतस्तया।
न विवृतो मदनो न च संवृतः ॥

मैं उसकी ओर देखता तो वह मुझसे अपनी दृष्टि हटा लेती है। नहीं तो मुझे एकटक देखती रहती है। निमित्र के विना भी किसी भी बातपर हस देती है। प्रवृत्तियोंपर विनयने अधिकार कर रखा था इस कारण वे पसर नहीं पायीं। अत एव न तो मदन विवृत हुआ और न संवृत। सखियों नें भी—

सस्मितां शकुंतलां विलोक्य—मन्द हास करती हुई शकुंतला को देखकर जान लिया कि-यह आगन्तुकसे प्रेम कर बैठी है। इसी कारण राजा से कहा कि- क्या? आप कुछ ओर कहना चाहते हैं।

इन सबों के देखने से विदित होता है कि-कालिदासजीने अनुभाव और संचारी दोनों के रूप में मन्दहास का प्रयोग किया है।

भागवत को मैं धर्म ग्रंथ के साथ साथ एक सुंदर काव्य भी समझता हूं। इस में लज्जाके साथ स्मितका प्रयोग-दिखाया है। किसी भी दशा में स्मितको लज्जा विना नहीं रहने दिया है।

यहां हम भागवत के पुरंजनोपाख्यान को प्रथम लेते हैं।

पुरंजन की दृष्टि पुरंजनी पर पडी तो पुरंजन ने देखा-पुरंजनी-व्रीडस्मित शोभनाम् सलज्ज मन्दहास से अति शोभित हो रही है।

हमारे विद्वानों को समझ लेना चाहिये-यह अथर्ववेद के मन्युसूक्त के पश्चात् रहस्यवाद का विस्तृत स्वरूप है।

मोहिनीने भी वीतराग भगवान शिव को मोहने के लिये-व्रीडा स्फुट स्मित विसृष्ट कटाक्ष मोक्षः—जिस कटाक्ष का उपयोग किया था वह उसके लजीले मन्दहास की धार से शक्तिशाली बना हुआ था।

संसार में ऐसा प्रचलित है कि--कृष्ण ने रुक्मिणी का हरण किया था किन्तु मेरी संमति में यह मिथ्या है। बात इतनी है कि—दुर्गा पूजा के अवसर पर रुक्मिणी ने थोडासा घूंघट उठा; सलज्ज मन्दहासके साथ एक कटाक्ष अवरोधिनी सेना पर भी कर दिया था। जिससे—

'व्रीडावलोकहृतचेतस उज्झितास्त्रां;'

सभी योद्धाओं के हाथ से शस्त्रास्त्र छूट कर भूमिपर गिर गये एवं सभी मंत्र मुग्धसे जहां के तहां जैसे के तैसे चित्र लिखेसे रह गये।

रुक्मिणी कृष्ण के रथके समीप स्वयम् पहुंच गयी। छोटी थी रथके ऊपर चढने लगी तो कृष्ण ने हाथ का सहारा दे दिया। इतनेसे

सहारे के लिये हम मानले तो भले ही मान लें कि-कृष्णने रुक्मिणी का हरण किया था।

कुब्जाने भी कृष्ण का स्वागत मंदहास से ही किया था। इस स्वागतको तो न हो कृष्ण कभी भूले और न गोपियों ने ही इसे भुलाया। वरंब्रूहि-वर मांग के उत्तर में कहा गया कि—मेरे पास ही बने रहिये। फिर क्या था—कृष्ण को भी एक रूपसे कुब्जा के पास बना रहना पडा।

किसी उर्दू के कविने ठीक ही कहा है—

हया से सिर झुका लेना।
अदा से मुस्कुरा देना॥
हसीनों का भी कितना।
सहल है बिजली गिरा देना॥'

रहस्यवादी प्रसिद्ध कवि जायसी ने स्मित के समान दूसरी बिजली नहीं देखी—

'दामिनि दमकि न सरवीर ऊजी।
प्रनि ओहि ज्योति और को दूजी॥'

दामिनी की समता करने में असमर्थ होने पर फिर दूसरा ऐसा प्रकाश भी कहां से आ सकता है जो इनके काव्य की नायिका के मन्दहास का सामना कर सके।

इससे प्रतापी मन्दहास की कितनी उपमाएं हो सकती हैं इस पर लक्षणकारोंने विचार किया है। यही बात नहीं है कि-दार्शनिकों के ही संप्रदाय होते हों, कवियों के भी होते हैं। दर्शनके संप्रदाय, परस्पर में विभिन्न सिद्धांतों को स्थापित करते है किंतु कवियों के संप्रदाय पूर्व के अथवा दूसरे के तत्वों को स्वीकार करते हुए नव्य तत्त्वका अन्वेषण किया करते हैं।

संस्कृत के एक ग्रंथकारने कहा है—

—ज्योत्स्नेन्दु पुष्प पीयूष फेन कैरवबद्- हसः'

ज्योत्सा, इन्दु, पुष्प, पीयूष फेन, और कैरव, हास की उपमा हो सकते हैं। टीकाकारने इन चीजोंके साथ 'मुक्ता' भी ले लिया है।

आचार्य केशवदासने—

—'ज्योति जुन्हाई दामिनी, दीपति सुधा प्रकाश।
महिमा मोह मरिचिका, रुचि मोहिनी सुहास॥'

ज्योति, ज्योत्स्ना, दामिनी, सुधा, प्रकाश, मोह महिमा, मोह मरीचिका, प्रीति मोहिनी, पुष्प; सुधाफेन और मुक्ता, हास की उपमा देने के लिये सर्वथा योग्य माने हैं।

हम मन्दहास को प्रतिदिन देखते हैं। चांदनी आदिक पदार्थ भी हमारे जीवन के प्रतिदिन के व्यवहार में आते हैं। हम पर इनका जो प्रभाव पडता है उसे हम सदा अनुभवों में लाते हैं। पर जब ये पदार्थ कवियों की कोमल कथनी में आ, अलंकारों से परिष्कृत होते हैं तो सभी सत्य, शिव और सुंदर बन जाते हैं।

चाहें सहस्रों बार सुनें हों फिर भी नूतन ही नूतन प्रतीत होते हैं। प्रतिवार नवीन आनन्द देते हैं।

अब हम साहित्य के सिद्धान्तों की बातों को यही छोडकर ईसा के सन से १०० वर्ष की विदिशा (भेलसा) नगरी पर दृष्टि डालते हैं। पाटलिपुत्र के विजयी सर्वाधिकारी एवम् सर्वस्वत्त्व संपन्न सेनापति पुष्यमित्र के पुत्र महाराजा अग्निमित्र के राजभवन में अवन्ति के राजकुमार माधवसेन की अनुजा दासी वेषावृता मालविका ने नाट्य में उत्तीर्ण हो यथावकाश महाराजा अग्निमित्र की ओर विचित्र भावों के साथ मुसका दिया है।

उस समय राजा के हृदय के ऊपर इस का क्या प्रभाव पड़ा यह बात कालिदास जी राजा के ही मुख से कहलवा रहे हैं। अग्निमित्र कहते हैं-

—स्मयमानमायताक्ष्या:—
किंचिदभिव्यक्तदशनशोभिमुखम्।
असमग्र लक्ष केसरम्।
उच्छ्वसित पङ्कजं दृष्टम्॥

आज मेरे नेत्रों ने अपनी सत्ता का सुख लूट लिया। क्यों कि मैंने अद्वितीय सुन्दरी विशालनेत्रा मालविका के अलौलिक मन्दहास को देख लिया। उसमें सुन्दर एवम् स्वच्छ दन्तावली बहुत ही कम परिलक्षित हो, ऐसी शोभा बना रही थी मानो वह पंकज, जिसमें कि-अभी थोड़ा सी ही केसर दीख पाती है किसी अज्ञात वेदना से निश्वास भर रहा हो।

सिद्ध कवि कालिदास के प्रिय नरपति अग्निमित्रने – मालविकाके मन्दहास में निश्वास छिपा देखा।

अच्छा हुआ कविराज! आपने मालविका को थोडे ही दांत दिखाने दिये। यदि पूरे दिखवा दिये होते तो न जाने आपके अग्निमित्र के हृदय पर, कौनसा विद्युत्पात हो जाता। राज्य को सावधान सतेज एवम् सजीव करने लिये यही आशीर्वाद देना पडता। भारवि– अपने राज्यसिंहका कल्याण कर सका वा नहीं सर्वेश जाने किन्तु आपके आशीर्वादों का प्रभाव अग्निमित्र पर अवश्य पडता। कों कि आप सिद्ध कवि थे।

भारविने यह भूल अवश्य की। स्मितमें पूरे दात दिखवा दिये। फिर क्या था—

"अगूढ हास स्फुट दन्त केसरम्।
मुखं स्विदेतद् विकचन्नु पंकजम्॥
इति प्रलीना नलिनीपदे सखीम्।
विदांबभूवुः सुचिरेण योषितः।'

कोई देवांगना जलक्रीडा करती हुई ऐसी मुस्कराई कि—सारे दांत चमचमा उठे। वह इसी स्थिति में नलिनी वनमें चली गयी। खिले फूलकी केसर का काम दातों ने किया। फूल फूलों में मिल गया। फिर क्या था—अत्यन्त कठिनता के साथ किसी विशेष से जान पायीं। वह अपनी प्रिय सखी को।

हमारे गुप्तजी के रामतो पहिले ही सभल गये थे। लताओं के सामान्यधर्म के कारण रामको संदेह हुआ कि—कहीं इनके बीच में सीता अभिभाव्य न हो जाय। इस कारण वे सीताजी से बोले—

'दो जाना लता न आय लता संलग्ना।
कर तल तक तो तुम हुई नवल दल लग्ना॥
ऐसा न हो कि मैं फिरूं खोजता तुम को।
है मधुप ढूंढता यथा मनोज्ञ कुसुम को॥'

करतल तक तो आप नये दल से संलग्न हो चुकी हैं। कहीं लता से लगकर लता न हो जाना। यदि ऐसा हो गया तो मैं तुमें उस भ्रमर के समान खोजता फिरूंगा जो कि —एक सुन्दर पुष्प को खोजता फिरता है।

सीता राम के हृदय को समझती थी इस कारण न तो लता सामान्य में विलीन हुई एवम् न राम की दृष्टि से छिप ही सकीं।

पण्डितराज जगन्नाथजी की दृष्टि एक अलि शावकों के झुंड पर पडी जो कि—

तीरे तरुण्या वदनं सहासम्।
नीरे सरोजं च मिलद्विकासम्॥
आलोक्य धावन्त्युभयत्र मुग्धाः।
मरन्दलुब्धालिकिशोर बालाः॥

कभी किनारे की ओर वेग के साथ उड़ान भरता था तो कभी पानी की ओर गुंजारता था। क्यों कि—किनारे पर मन्द हासिनी पद्मिनी खडी थी तो पानी में पद्मिनी खिल रही थी।' इसे पुष्प रस के पान का महालोभ था। एकसे प्रिय पदार्थ जब दोनों ओर उपस्थित होते हैं उस समय एक दिशा निश्चय करने में बडी कठीनता हो जाती है। उस समय सभी को आवश्यकता उपस्थित होती है। वह अपने मनोभेदी से पूछने लगता है-

'ओ दिल के देखनेवालो।
बतादो तो किधर जाये।'

जिस समय जगन्नाथ जी के भृंगशावक संदेह में पडे थे उस समय कोई स्वतंत्र दर्शक भी वहां विद्यमान था। वह सब कुछ देखकर बोला—

'आलोक सुन्दरि ! मुखं तव मंद हासम्।
नन्दन्ति- अमन्दमरविन्दधिया मिलिन्दाः।'

ए सुन्दरि! तेरे मन्द मंद हसनेवाले मुख को खिला कमल समझकर भृंगशावक नृत्य कर उठे हैं। अच्छा हुआ यह पहुँच गया। अली कुमारों की विपत्ति टली। कौन कहता है भक्ति काव्यों के रचयिता उच्च कोटि के कवि या साहित्य रसिक नहीं होते। सन्त तुलसीदास जी की परम पूज्या सीता—

'जहं विलोकि मृग शावक नैनी।
जनु तहं वरिस कमक सृत श्रेणी।'

जिस ओर मन्दहास करती हुई एक दृष्टि डाल देती थी। ऐसा प्रतीत होता था मानों कमलों की परंपरा लगा दी है। ठीक है जगदम्बा का ऐसा ही प्रताप होना चाहिये।

नागानन्द के कर्ता हर्षदेव भी यहां नायक के मुख से नायिका को कहलवा उठे हैं।—

'स्मितं पुष्पोद्गमोऽयं ते दृश्यतेऽधरपल्लवे।
फलं त्वन्यत्र मुग्धाक्षि चक्षुषोर्मम पश्यतः।'

हे मुग्धाक्षि तुमारे अधर पल्लव पर तो मैं स्मितरूपी पुष्प का उद्गम देख रहा हूं किन्तु यहां विचित्रता अवश्य दृष्टिगोचर हो रही है कि—उस फूल का फल, मुझ देखनेवालेकी आंखों में आ गया है। मेरे नेत्र आज सफल हो गये हैं।

किसी के हसरते दीदार में भरे हुए अमीर मीनाई ने जब अपने मातम की महफिल में उन्हें हसते देखा तो कह उठा क्योंजी।

'क्यों तरेलब पर तवस्सुम मजलिसे मातममें है।
ये हंसी भी क्या मेरे फूलों में है आयी हुई॥

गुलाब की पखुरी के समान लाल इस तर लब पर इस मातम की मजलिस में मुसकान क्यों आ गई हैं। मेरे मातम के फूलों में भी आपकी हंसी आ गयी है क्या?

कवि सम्राट की कुछ और ही दृष्टि थी। उन्हें न तो स्मित, पुष्प दीखा और पुष्पों में स्मित ही। उन्हों ने स्मित को कुछ और ही समझा। ये मन में विचार ने लगे—

"पुष्पं प्रवालोपहतं यदि स्यात्।
मुक्ता फलं वा स्फुटविद्रुमस्थम्॥
ततोऽनुकुर्याद् विशदस्य तस्य।
ताम्रौष्ठपर्यस्तरुचः स्मितस्य॥"

कदाचिद् कहीं भाग्यवश प्रवाल से ढका हुआ नव विकसित पुष्प मिल जाय। अथवा तो विद्रुम में विराजमान मुक्ता फलक प्राप्त हो जाय तब कहीं उमा के लाल अधर की लाली से व्याप्त प्रकाश पूर्ण उनके मंदहास का अनुकरण हो सके।

ठीक है कविराज। न तो नौमन तेल हो, न राधा नाचे। इस स्थिति में कोई भी पदार्थ उमा के मन्दहास का अनुकरण भी नहीं कर सकता उपमा होना तो जहां तहां रहा।

तभी तो—गुप्तजी के यहां—

"हंसने लगे कुसुम कानन के।
देख चित्र सा एक महान॥
विकच उठीं कलिया डालों में।
निरख मैथिली की मुसकान।"

सीता के मन्दहास को देखकर वन के फूल हसने लगे। डालियों पर कलियां खिल उठीं। सीता वन में थी इस कारण पुष्प और कलियों का सामीप्य अनायास प्राप्त था। उर्मिला राज भवन में ही रह गयी थीं इस कारण उनके सामने मुक्ता थीं। उर्मिला जब अपने आनन्द के दिनों में हसी तो—

'वह हंसी थी मोतियों की सी लडी।'
वह मोतियों की सी लड़ी हंती थी।

हमारे श्री हर्ष ने दमयन्ती का मन्दहास देख, चांद को देखा तो हर्षोद्रेक में यहां तक कह गये—

"यदि प्रसादी कुरुते सुधांशोः।
एषा सहस्रांशमपि स्मितस्य॥
तत् कौमुदीनां कुरुते तमवे।
निर्मिच्छय देवः सफलं स जन्म॥"

यदि दमयन्ती अपने स्मितका सहस्रांश भी सुधांशु को प्रदान कर दे एवं चांद भी कृतज्ञता के आवेश में आ; किरणों से दमयंती की आरती उतारे तब कहीं चांद का जन्म सफल हो।

दमयन्ती ऐसी ही थी। जिसके चाहनेवाले इन्द्र चन्द्र यम कुबेर आदि हों उसका सौंदर्य चाहें जैसा कहा जाय सभी सत्य है।

हमारे किसी हिन्दी के कविने अपनी नायिका को देख कर चांद की ओर दृष्टि डाली तो उसे प्रतीत हुआ—

'सहज सहेलिनिसोंजु तिय,
विहसि विहसि बतराति ॥
शरद चांदकी चांदनी।
मंद परति सी जाति ॥'

जैसे जैसे वह प्रसन्नता के साथ सहेलियों से हंस हंस कर बातें करती जाती है। वैसे शरद्के चाँद की चाँदनी फीकी पड़ती चली जाती है।

कहीं तो किसी को चाँदनी के पड़जाने से शरीर के मैले होने की भी शंका हो जाती है। चांदनी पड जायगी, मैला बदन होड जायगा।

अपनी अपनी भावनाएँ हैं। जिसकी जैसी दृष्टि होती है उसे वैसी ही सृष्टि दिखाई पडती है।

काव्यमीमांसाकार राजशेखर जी तो इस विषय में इन सबों से आगे बढ गये हैं। ये कहते हैं—

'तत् तावदेव शशिनः स्फुरणं महीयः।
यावन्न किंचिदपि गौरितराः हसन्ति ॥
ताभिः पुनः विहसितानन पंकजाभिः।
इन्दोः सिताभ्रशकलस्य च को विशेषः।'

जब तक कि—गौराङ्गनाओं के मन्दहास का प्रकाश नहीं, छा जाता। उतने ही समय तक चन्द्र की चन्द्रिका सुहाती है। जहां इसका प्रारंभ हुआ चांद में और श्वेतशीतल पत्थर में कोई अन्तर नहीं रह जाता। दोनों एक से प्रतीत होते हैं।

मन्दहास का आकर्षण एक अपूर्व शक्ति रखता है। इस में वह चमत्कार है कि—इस पर वृत्ति टिकाने के पश्चात् सभी हंसे से प्रतीत होते हैं। इसका अनुभव जिगर मुरादाबादी ने लिया पर अपनी भावना को रोक न सका हर्ष के उन्माद में पुकार उठा—

'ये मौजे दरिया ये रंग सहरा, ये गुंचा और गुल ये माह अंजुम।
जरा जो ये मुसकरा दिये हैं' तो सबके सब मुसकुरा रहे हैं॥"

ये थोडा भी हँस दिये हैं तो नदियों और समुद्रों की तरंगें, रेगिस्तान की रेतियाँ के कण, गुलाब और फूलों के गुच्छे तथा आसमान में अठखलिया करनेवाले चांद और तारे सभी आनन्द विभोर होकर खिलखिलाकर हंस उठे हैं। जांनिसार अख्तर को तो उन्हें मुसकुराते हुए देखकर—

'एक क्या सैकडों महताब नजर आते हैं।' आने ही चाहिये। न आये तो प्रेम ही क्या?

जगन्नाथजी की दृष्टि अपनी गृहदेवी के मंदहास में कुछ और ही रही। ये इस भाव को भी छिपा नहीं सके। भामिनी विलास में स्पष्ट कह उठे हैं।

'मन्दस्मितेन सुधया परिषिच्य या माम्।
नेत्रोत्पलैर्विकसितैरनिशं समीजे ॥
सा नित्य मंगलमयी गृहदेवता मे।
कामेश्वरी हृदयतो दयिता न याति।'

वह नित्य मंगलमयी कामेश्वरी गृहदेवता दयिता मेरे हृदय से एक क्षण के लिये भी वियुक्त नहीं होती, जो मेरा अभिषेक, मन्दस्मित के अमृत से कर, मुझे खिले नेत्र कमलों से रोज पूजती थी।

सत्य है कविवर आप को कभी उसे भूलना भी नहीं चाहिये था। वे किसे याद करें जिन्हें ये बातें स्वप्न में भी प्राप्त नहीं हुई। उनके लिये भगवान छायावाद और रहस्यवाद को जीवित रखे।

ऐसी ही स्थिति के किसी प्रेमी ने अपनी हृदयाधिदेवता को कह दिया है कि—

'मैं मर जाता हूँ क्यों कर, मरके जीता हूं फिर क्यों कर।
चढाकर पहिले अबरू, पीछे हंसकर देखते जाओ॥'

आपको यह जानना हो कि मैं कैसे मर और जी जाता हूं तो पहिले मुझे आँखें चढाकर क्रोधसे देखिये मैं वहीं समाप्त हो जाऊंगा। मंदहास के साथ देखते ही उसी समय जी भी उठूंगा।

अब तक हम जिस संसार की कहानी कह रहे थे वह-दिव्य, अदिव्य अथवा दिव्यादिव्य नायक नायिकाओंका था। इसमें मन्दहास, भाव, अनुभाव, पुष्प, कमल, विद्युत, मुक्ता आदि सब कुछ बन जाता था। अब हम पूर्ण वीतरागी और विरक्ति तत्त्ववेत्ताओं के जगत पर दृष्टि डालते हैं।

कालिदास की अलौकिक दृष्टि से मस्तों का संसार भी बहुत दूर नहीं था। ये लंका विजयी श्री राम के सामने सुतीक्ष्ण महर्षि को उपस्थित करते हैं। भगवान राम, सीता को उक्त महर्षि का परिचय देते हुए कहते हैं—

'अमुं सहास प्रहिते क्षणानि।
व्याजार्ध संदर्शित मेखलानि ॥
नालं विकर्तुं जानितेन्द्र शङ्कम्।
सुराङ्गना विभ्रम चेष्टितानि॥'

देख सीते! ये महर्षि सुतीक्ष्ण हैं तू इन्हें देख। न जाने कितनी बार दिव्यांगनाओंने हसते हसते आँखों के तीर मारे। इस के साथ ही बहानों से अपना छिपा प्रकट सब कुछ दिखा दिया। हाव भाव तो अगणित ही दिखाये। फिर भी इस महर्षि के मन में रत्ती भर भी विकार नहीं आया।

भगवान जिनके मन मंदिर में विराजते हैं। उनके मनों में अन्य विषयों को स्थान नहीं मिलता। किसी कवि ने ठीक ही कहा है—

"इन फितनों का गुजर इस दिलभरी मैफिल में नहीं है।
चल हट ओ निगेहे नाज जगह दिल में नहीं है।"

भगवान के भक्त, सबों में रहकर सबसे विरक्त रहते हैं। 'जो मिल रहें और नाहि मिलें' उनसे किसी की नहीं बसाती। उन पर भगवान की माया का प्रभाव भी नहीं पडता इस तत्त्व को भी कालिदासजी ने सुतीक्ष्ण का उदाहरण देकर स्पष्ट कर दिया है।

**'शान्तिः शान्तिः शान्तिः'**

(पान ६ वरून)

...शी करण्याची इच्छा केली. पण तिनें सांगून टाकलें...मेरे तो मुख रामनाम दूसरो न कोई, मुखडानी माया लागी रे. रांडवा जो भय टालो रे..." माझे दुसरे कोणी नाहीं...गिरिधराची माया जडली आहे, आणि मी तर विधवा होण्याचें भयच टाळलें आहे. आज मीराबाईंचीं गाणीं दरबारांत, संगीताच्या मैफलींत गायलीं जातात. पण मीराबाईच्या पावलां-वर पावलें टाकून तिच्या मागोमाग जाण्याची हिंमत कुणाला होत नाहीं. मी म्हणतों, मीरा एक बंड करणारी भक्त होती. हें मीं कांहीं रूपक ...विलेलें नाहीं, ती वास्तवता आहे. 'जह्यामसून् व्रतकृशान् शतजन्मभिः स्यात्'...असे शंभर जन्म घेईन, व्रतवैकल्यें करून प्राण कृश करीन प्राणांची आहुति देत राहीन, भोगविलास करणार नाहीं, पण तुझी दासी होईन, तुला प्राप्त करीनच करीन, असें लिहिणारी माता रुक्मिणी मीराबाईनें हेंच म्हटलें—जनम जनमकी दासी. आणि आम्ही म्हणतों आतां किती दिवस त्याग करायचा ?... ५७ सालीं काम संपलें असें वाटलें होतें. नंतर जरा आरामाचें, [ comfortable ] जीवन घालवूं असें वाटलें होतें. पण बाबांचें काम तर लांबतच चाललें !...आणि रुक्मिणी म्हणतें... 'जह्यामसून् व्रतकृशान् शतजन्मभिः स्यात्'

चितोडच्या नागरिकांना तर विनोबांनीं सांगून टाकलें-" राणाप्रताप हा विकेंद्रित स्वराज्याचा प्रतिनिधी होता. सम्राट् अशोक हा केंद्रित सुराज्याचा प्रतिनिधी होता. शिवाजी, राणाप्रताप हे दोघेहि केंद्रीय सुराज्याच्या प्रतिनिधींशीं झगडले. त्यांचें म्हणणें होतें—स्थानिक पराक्रमाला, शक्तीला, अभिक्रमाला व्यक्तता मिळाली पाहिजे. अकबराला वाटत होतें, सारा भारत माझ्या सत्तेखालीं राहील तर सुखी होईल .. आणि मीराबाई देखील 'बगावत करनेवाली भक्त'—बंड करणारी भक्त होती. व्यक्तिगत स्वातंत्र्याचा तो नमुना होता. ते तिघेहि कदाचित् मी बोलतों त्या भाषेत विचार करीत नसतील. पण गवताच्या काडीला कुठें माहीत असतें आपण कोण आहों, आपल्याला कुठें जायचें आहे हें, हवेला माहीत असतें-हवा त्यांना उडवते, हवा नेईल तिकडे ती जाते....जी व्यक्ति उद्यांच्या काळाची प्रतिनिधी असते ती आपल्या स्वतःच्या काळांत अयशस्वीच होते. जी व्यक्ति आपल्या स्वतःच्या काळांत यशस्वी होते ती उद्यांची प्रतिनिधी नसते. मीराबाई, राणा प्रताप, शिवाजी हे सारे त्याच काळांतले नव्हते, ते पुढें येणाऱ्या काळाचे प्रतीक होते. आणि म्हणून राणाप्रतापची प्रतिज्ञा अजून पूर्ण कुठें होईल ? भारतांत सर्वत्र ग्रामस्वराज्याची स्थापना होईल तेव्हांच. म्हणून चला, आपण उद्यां सारे किल्ल्यावर जाऊं. आपली महान् यात्रा उद्यां गडावर जाईल."

• • •

---

Statement about ownership and other particulars about newspaper "THE DHARMA-CHAKRA" to be published in the first issue every year after the last day of February.

**FORM IV** ( Rule 8 )

| | | |
|---|---|---|
| 1 | Place of Publication :— | "Sugata Nidhāna," 15th Khar Rd., Plot No 463, Khar, Bombay, No. 21. |
| 2 | Periodicity of its Publication :— | Monthly. |
| 3 | Printer's Name :— | Prof. Narayan Keshav Bhagwat. |
| | Nationality :— | Indian. |
| | Address :— | "Sugata Nidhāna," 15th Khar Road, Plot No 463, Khar, Bombay No. 21. |
| 4 | Publisher's Name :— | Prof. Narayan Keshav Bhagwat. |
| | Nationality :— | Indian. |
| | Address :— | "Sugata Nidhāna," 15th Khar Road, Plot No 463, Khar, Bombay No. 21 |
| 5 | Editor's Name : | Prof. Narayan Keshav Bhagwat. |
| | Nationality :— | Indian |
| | Address :— | "Sugata Nidhāna," 15th Khar Road, Plot No 463, Khar, Bombay No 21. |
| 6 | Names and addresses of the individuals who own the newspaper and partners or shareholders, holding more than one percent of the total capital. | No Partners, nor Shareholders, but the Proprietor. |

I, Narayan Keshav Bhagwat, hereby declare that the particulars given above are true to the best of my knowledge and belief.

Dated, 12th March 1959

(sd.) N. K. Bhagwat
Proprietor



# गान्धी-सूक्ति-मुक्तावलि

(15) I know the path. It is straight and narrow. It is like the edge of a sword. I rejoice to walk on it. I weep when I slip. God's word is : 'He who strives never perishes.' I have implicit faith in that promise. [15]

*

अहं मार्गाभिज्ञो भवति स ऋजुः किञ्च तनुरप्य—
सेधारैवेयं समुदमहमस्यां हितपदः ।
स्खलन्रोदिम्यैशं वचनमिदमाश्वसयति मां
कदाचिन्नश्येन्नाचरितदृढयत्नो न्यवितथम् ॥ १५ ॥

*

जाणें मी पथ, जातसे सरळ तो; बारीक भारी परी
धाराची असिची जणूं सुखभरें मी चालतों तीवरी ।
गाळीं अश्रुहि खालतीं घसरतां, दे देव आश्वासन
श्रद्धा त्यावर पूर्ण कीं मम—'झटे जो नित्य त्या नाश न ॥ (१५)

*

(16) Though, therefore, from my weakness I fail a thousand times, I will not lose faith, but hope that I shall see the light when the flesh has been brought under perfect subjection as some day it must. [16]

*

च्युतिर्यद्यप्यास्तां दशशतमिता मेऽत्रशतनोर्
न मे श्रद्धानाशो भवति परमाशासमुदयः ।
यदन्यस्मिन्कस्मिन्नपि नियतमहि न प्रभुरहं
भवेयं देहस्य प्रतिनयनमेयान्मम महः ॥ १६ ॥

*

हजारों वेळां मी जरिहि चुकलों पामर बळें
ढळेनाची श्रद्धा मम, हृदयिं आशा–तरु फुले ।
पुढें कीं स्वामित्व स्वतनुवर या निश्चित दिनीं
मिळूनी पाहीन द्युति अमर ती मी स्वनयनीं ॥ (१६)

*

(17) The spirit in me pulls me one way, the flesh in me pulls in the opposite direction. There is freedom from the action of those two forces, but that freedom is attainable only by slow and painful stages. [17]

*

अपकर्षति मामान्तर एकतः आत्मान्यतश्च जडदेहः
एतच्छक्तिद्वितयक्रियाप्रभावान्ममास्ति निर्मुक्तिः ।
सा निर्मुक्तिः परमधिगम्या संवर्तते न मार्गेण
अन्येनोज्झित्वा ताननतिमन्दान् दुश्चरांश्च विच्छेदान् ॥ १७ ॥

*

ओढी एक दिशेस अन्तरिं मला आत्मा तनूही परी
ओढी कीं उलट्या दिशेस अगदीं, त्या रज्जु—कर्षा परी ।
ओढाताणित या सुशक्य सुटका, ती साध्य काळें परी
कष्टें मन्द पदेंचि, घेऊनि पथीं विश्रांति मध्यन्तरीं ॥ (१७)

*

(18) I can not attain freedom by a mechanical refusal to act, but only by intelligent action in a detached manner. This struggle resolves itself into an incessant crucification of the flesh so that the spirit may become entirely free. [18]

*

संन्यासेन न कर्मणामुपरितो निर्मुक्तिमाप्स्याम्यहं
तामासंगविवर्जिता पटुकृतिः संसाधयेत्केवलम् ।
शूलातों परिणामवानविरतं संघर्ष एवं वपुष्वन्ते
यच्युतबन्धनः सकलतो भूयात्स आत्मा मम ॥ १८ ॥

*

न मुक्ति मज साध्य कीं त्यजुनि कर्म हें केवल
परी विगतसंग नी पटु-कृती च ती देइल ।
अखंड रण अन्तरीं, तनु सजीव हा पोखरी
तिच्यांतुनि विमुक्तता, त्वरित व्हावयाला पुरी ॥ (१८)

*

(20) I do not want to foresee the future. I am concerned with taking care of the present. God has given me no control over the moment following. [20]

*

अवेक्षणीयो मम वर्तमानो । भविष्यकालं न दिदृक्षुरस्मि ।
आगामिनि स्वाम्यमहो क्षणे न । प्रादायि मह्यं परमेश्वरेण ॥ २० ॥

*

भविष्यचिन्ता मजला कशाला ? । मी बांधलेला तंव आज काळा ।
क्षणावरी या पुढल्याहि देवें । स्वामित्व मातें न दिलें पहावें ॥ (२०)

*

*World Religion Supplement*

# Letters From a Blind High-Court Judge to His Private Secretary

**26**

Srinagar,
26th March 1919.

My dear Kher,

Received two letters together from you by this evening's post. That is the ordinary way of the post in this strange country. But I have written to you, I am sure, many more times than you have to me.

Yes Altaf Hussain has returned to Mangrol, and I don't doubt will give you all the help in his power. Of course, send in your bill for taking counsel's opinion, though it wasn't worth much when we got it. You might have done it long ago.

As for the way in which the T. C. Committee are treating my Sheeny, I find it difficult to use moderate language. I never would have believed that a body of rational, business men, for the most part calling themselves gentlemen would have shown such criminal ineptitude, and made such a display, voluntarily, of all round incompetence. The game is too plain. By thus refusing to do anything, they intend to put the screw on my Sheeny and so compel him to part with a large sum of money to which they know, unless they are idiots, that he is fully entitled. And the worst of it is, that this has clearly been done on legal advice, very, likely the advice of those very Solicitors, who were acting for Cohen. The lawyers have told them in effect, "You dont't want the responsibility of deciding. Very well, then tell the men that you WON'T decide for another six months, and hint that in the meantime they had better settle. They are sure to settle, as Cohen can't stay away from his home and his business for ever. You will thus be saved the trouble and responsibility of making the brief requisite enquiry yourselves, and doing justice." You say Cohen wanted my advice. Well it is simple and easy. He should tell his solicitors to write to the Turf Club, and say that there is not the remotest chance of any settlement, as he for one will never consent to take a penny less than the whole prize which he is plainly and incontrovertibly entitled to. The T. C. Committee, since no more evidence is or can be forthcoming may just as well decide the simple question of fact tomorrow, as tomorrow six months. Deciding could not possibly take auy man or half dozen men more than half an hour at the most, since all material facts are either admitted or proved by documentary evidence which cannot be challenged. As soon as the T. C. see that their design has been seen through, and their bluff has failed, I think they MUST decide, and if they are honest, can only decide in one way. Why they are so skeery about deciding I can only guess. And I put it all down as I have from the first to C. This is written in some haste to catch the morning post.

Yours as ever,
F. C. O. Beaman.

**27**

Srinagar,
Friday, April 4th, 1919.

My dear Kher,

I lose not a moment, knowing how hot and depressing it must be in the offices of M. & K., in sending you the joyful tidings that the House of Rai, still standeth where it stood. I know that this will cheer your darkest hours of gloom and dispose you to a healthier optimism. I actually reached the Home of Rai myself more than a week ago, towed by my little reading girl, but we could discover no board, no positive indication of ownership, and as we had got there more quickly than I expected, doubted whether it was the right house. But a day or two ago, my little Secretary borrowed a pony and rode out to make sure. IT WAS the home of Rai, and once more the board was up announcing to all whom it might concern that the benevolent proprietor was once more in residence. All your anxieties on that score are now removed; you may rejoice and be exceeding glad, and apply yourself with a light heart to the business of M. & K. I trust that it is flourishing and abundant. As for that wretched Sheeny I was disturbed at the last news you sent me, that I drafted him a long letter, as though written by himself, which I bade him copy out in his own hand and send to Lance. It might bring those skripshankers to a sense of their plain duty. I have finished M.'s work and sent his P. S. back to Morvi, and I have decided to decline all work for a month. I want a complete rest, and even doing the M. work at high pressure threw me back. I progress, but very slowly. The weather has been unusually hot for the time of year, the last few days, and just before I began to write I heard rumbles of distant thunder. If we had rain, it would probably get cold agaiu. It is, however, very pleasant on the whole, and we have no right to complain of an early spring after the bitter winter. Write soon, I am sure you owe me half a dozen letters. I see that Pip squeak Jinnah has resigned the Council, if this meant his final withdrawal from the political stage, we should have one more reason to be grateful for the Rowlatt Bills.

Darling's summing up in the Tilak Chirol case was pretty strong wasn't it. Now I must stop for the present.

Yours as ever,
F. C. O. Beaman.

**28**

Srinagar,
April 8th, 1919

My dear Kher,

Heard from you again yesterday. Your letters both please and amuse me much. I wish I heard from you of-

tener. We seem so completely out of the world here. But if I return to Bombay next November and set up for a month or two in the Majestic, I should hope to see a great deal of you. I might find a certain number of local clients bringing in local work there, which would occupy my time and supply my lean purse, two weighty considerations.

I sent you that ill-starred letter which I composed, as from my Sheeny himself, yesterday evening. As it returned to me through the dead letter office, I can only suppose that Cohen has hardened his heart and returned to Batavia. I am truly sorry for him. I think the T. C. has treated him shamefully, and blush for them. But there seems no remedy, and I suppose in the long run he will be forced into a compromise of some sort. If I were he I would hold out to my dying day rather than pay Garhe a penny. I wonder why the pleaders won't give S. a send off. I thought they rather liked him, his methods I mean. I am bound to say that whenever I sat with him he was a model of silent patience, at any rate, and I hardly ever heard him utter an impatient or rough word. But it is his cold, frogy nature, which alienates all personal attachment. He doesn't want friendship; he is completely self centred, completely satisfied with himself, his position, his possessions. I never, I think, met a man so utterly selfish, so indifferent, outwardly at any rate, to the surge of humanity about him, and often so cynical, and hard. Yet I doubt whether under that thick skin he has not one or two softer spots, and kind impulses, I wonder who will be the next C. J. I had a long letter from Heaton the other day; he seems to have made up his mind that the choice lies between the three local men, Macleod, Marten and Strangman.

I steadily improve in health, and now dine in the Salon. I have just hired a **Shikara**, and went out in it the first time yesterday afternoon. As we passed under the Dal Gate, the whole of the intervening year, with all its chequered experiences seemed to vanish, and it was as though all were exactly the same as when we dwelt for six weeks on the Culvania. I almost expected to hear you reading to me again, as you usually did when we were on route for the bath. And what a bath, probably the loveliest in the world. I have re-assured you already as to the Home of Rai, have no further fears on that score. All say that it will be a very empty season this year, and that there will be any amount of house boat accommodation going dirt cheap. So there's your chance. When those cigars arrive I will send you my best thanks and considered opinion upon their merits. I am in my usual tobacco difficulty here, can't get a smokable cigar, so that I look forward eagerly to your present. Now I must stop, as Kit has come to call me to breakfast.

As ever,
F. C. O. Beaman.

## 29

Srinagar,
April 19.

My dear Kher,

So glad to hear from you again. Your account of the Bombay Gandhi Mania is extremely interesting, if a little saddening. Of course you have as much right to your own opinion as I, or any other man, to mine or his, and I am glad you are perfectly frank. But might I suggest that when a body like the Bombay Bar, e. g. come to the conclusion that in their opinion an emergency measure of a very special character which has been decided upon by Government and carried by a majority in Council is unnecessary, it might occur to them that possibly, just possibly they are not so well informed as the Government which thinks that it is necessary? I cannot agree that it would be a good think now to withdraw the Rowlatt Bills. On the contrary I should regard doing so as little short of a national calamity, and the end of all government. Surely even an Indian politician must see that if Government after having decided upon a certain measure, can be terrorized out of it by organized violence, it ceases to be Government. And neither you nor anyone else can believe that these mass meetings really represent the critical sense of the members composing them. You know as well as I do that not one per cent of any such meeting could give you an intelligible or even distantly accurate description of the legislation against which they are pretending to protest. The plain truth is that their fears have been worked on by interested criminals for their own selfish ends, and the poor ignorant people have been stuffed with such ridiculous lies about the bills, that if half what they believe were true, every one would agree that they were perfectly right to protest and even sacrifice their lives sooner than submit to such outrageous tyranny. Everyone also knows, however, that what the ignorant rioters, and I am sorry to have to add cold blooded murderers of isolated and defenceless men, believe, is not true. I should not complain of Gandhi or Jinnha or any one else, if from the first when speaking to the people they had told them exactly what the Rowlatt Bills were, instead of putting their own glosses on them. If they had told them that the sole object of the bills was to protect the public at large against lawless organized anarchy, and that no one who did not contemplate becoming an anarchist or a rebel need fear anything from them, or would ever know that they had been passed, this is the exactd. Truth, do you suppose that we should have had the deplorable occurrences of the past week? You and I often discussed these questions, and we agreed, I think, that the main spring of the activity of extremist so-called politicians in this country was not "political" at all, but something going far deeper, and more incurable than any real political grievance. We know, but such candour is taboo. The most deplorable feature of all these recent happenings is the heavy toll of life which has to be exacted from these misguided and relatively innocent mobs, if the peace of the country is to be maintained, and its Government carried on. I say that the blood guiltiness lies at the door of Gandhi and the politicians. It is they who deliberately kindled a conflagration they could not extinguish, could not even control. But enough of this. I could easily prove the truth of everyone of my main propositions to any competent and unbiassed Court in the world, but politicians are, well, politicians, and that's about all there is to it.

I still maintain that you are much in my debt in the letter business, though some of yours MAY have gone astray in these troublous times. Ever so many thanks for the cigars. Of them more anon. I am much better, at last.

Yours as ever,
F. C. O. Beaman.

